पंडित जी रामकिशोर की बातों से कुछ विभ्रम होकर बोले—क्या तुम्हें हज़ार में एक भी दम्पति ऐसा नहीं मिला जिसका प्रेम सच्चा हो।

हज़ार क्या, लाख में भी एक दम्पति मिलता तो मैं अपने परिश्रम को सार्थक समझता। मैंने ज़िन्दगी भर किया क्या है? जब निराश हो गया तब घृणा के साथ इस अनुसन्धान को छोड़ दिया—रामकिशोर ने कहा।

अच्छा मेरे दम्पति-जीवन के सम्बन्ध में तुम्हारा क्या विचार है—आशंका-मिश्रित कौतूहल-व्यञ्जक मुसकराहट के साथ पंडित जी ने पूछा।

रामकिशोर ने कहा—हटाइये भी, इन बातों में क्या रक्खा है।

पंडित जी स्वयं को बहुत सुखी और भाग्यवान पतियों में समझ रहे थे। उन्हें आशा थी कि रामकिशोर उनके गार्हस्थ जीवन में कोई त्रुटि निकाल न सकेगा। किन्तु, जब उसने इस चर्चा को टालना चाहा तब उनकी उत्कंठा और भी बढ़ चली। उन्होंने रामकिशोर से अपना मत प्रकट करने का आग्रह किया।

रामकिशोर ने अनुकूल अवसर आता देख कर कहा—जब

हता हूँ। वह यह कि जब एक मित्र दूसरे मित्र से अप
बन्ध में खरी समालोचना का अवसर देता है तब जि
ाये के ऊपर यह भार पड़ता है वह बहुत ही असुविधापू
ति में पड़ जाता है। मेरी स्थिति भी ऐसी ही है। यदि आ
के तथ्य बात के कहने की पूरी स्वतंत्रता दें तथा मैं जि
नों को पूछूँ उनका ठीक ठीक उत्तर दें तो जो बातें मे
मझ में आई हैं तथा मैं जो कुछ जानता हूँ वह सब आप
वेदन करूँगा।

पंडित जी इन बातों को सुनने के लिए बिलकुल तैयार
कोई ऐसी बात, जिसकी जानकारी उन्हे बिलकुल नहीं थ
के सामने पेश होने वाली थी—इसलिए सब तरह से राम
शोर का समाधान करके वे उसके कथन को सुनने के लि
ाग्र-चित्त होकर उसी के मुख की ओर निहारने लगे।

रामकिशोर ने कहा—सब से पहले मैं यह जानना चाहत
के आपने अपनी गृहदेवी जी का पाणिग्रहण करने के कित
नों बाद उनके साथ रहना शुरू किया ?

पं॰ जी—क्या तुम्हें मालूम नहीं है ? पिता जी के व्यव
र से ऊब कर मैं और मेरे साथ तुम विवाह के बाद ही 
थे। तब का निकला हुआ मैं कहाँ कहाँ घूमता हुआ मु

जी सन्यासी हो गये और ससुराल में भी कोई न बचा। दो-वर्ष बाद मैं दूसरा विवाह करने ही वाला था कि मेरी पूर्व पत्नी मिल गई और मैंने उसे ग्रहण कर लिया।

रा०—आपने कैसे पहचाना कि यह मेरी स्त्री है ?

पं० जी—नाम से तथा मायके और ससुराल के समाचारों के वर्णन से।

रा०—आपकी गृहदेवी के पिता उनसे पहले मरे या बाद को ?

पं०—पहले।

रा०—और माँ ?

पं०—वह भी पहले।

रा०—आपके पिता जी के पास किसने यह खबर भेजी कि बहू भी मर गई ?

पं० जी—उसके दूर के द्रोही कुटुम्बियों ने, जिन्हें उसके हित या अहित की कोई चिन्ता न थी।

रा०—आपकी गृहदेवी ने इसका कोई विरोध नहीं किया ?

यं ससुराल की खोज में चली। किन्तु वहाँ पहुँचने पर उसे
में ताला लगा मिला। मायके और ससुराल दोनों ओ
सहायता से वञ्चित होकर उसने प्रयाग में अरइल के पास
झोपड़ा बनाकर भगवान का नाम लेते हुए जीवन बिता
निश्चय किया। एक बार फिर मैं अपनी ससुराल में गय
र बनारस जाते समय प्रयाग में स्नान करने के लिये प
ठहर गया। वह दिन शायद तुम्हें याद भी हो, क्यों
त के बाद हम तुम गंगा जी के मैदान में मिले थे। औ
ाँ हमारी तुम्हारी बहुत सी बातें हुई थीं।

हाँ, हाँ मुझे खूब याद है, आप कहे चलिए—रामकिशो
उत्कण्ठा का भाव प्रकट करते हुए कहा।

उसी दिन की संध्या को बोटिंग का आनन्द लूटने के लि
त्रिवेणी की ओर गया। गर्मियों की चाँदनी रात का घूँघ
ल पड़ने पर सारा संसार विचित्र सरलता-पूर्ण दिखाई पड़
ा था। ऐसा अच्छा जान पड़ने लगा कि त्रिवेणी के बहुत आ
नाव लेता चला गया। वहीं रोने का शब्द कानों में आया
ाँ और कोई मकान पास न देख कर मैं एक झोपड़ी में गया
पड़े के भीतर साधारण सामान थे, परन्तु सफ़ाई इत

–३० वर्ष की किसी स्त्री में नहीं देखा था। बातों बातों
क मालूम हुआ कि मेरी विवाहिता पत्नी यही है। उस
सी भी बात पर उस समय विश्वास न करना असम्भव था
रा०—यह तो आपने अपनी गृहदेवी के मुख से सुनी हु
तें कहीं, अब मैं आप को वे बातें बताता हूँ जिन्हें मैं जान
लेकिन संकोचवश आप से कभी कह न सका।

पंडित जी गम्भीर एकाग्रता के साथ रामकिशोर की ओ
ने लगे।

रामकिशोर ने कहा—पंडित जी मैंने देवी जी को प्रया
त्रिवेणी-तट पर एक दूसरे ही रूप में देखा है। उस सम
की गोद में चार वर्ष का लड़का भी था। उस लड़के
ये लिये वे 'महारानी' का नाम धारण करके भीख माँग
र इसी से अपना पेट पालती थीं। एकाएक वे वहाँ से गाय
गईं और उसके बाद बहुत दिनों तक मुझे उनके दर्श
ीं हुए। दर्शन तब हुए जब अनेक वर्षों के अनन्तर आप
हायता माँगी और आपने उदारतापूर्वक मुझे अपनी सेवा
ा लिया। यदि आप को मेरी बातों का विश्वास न हो त
ाग में चलिए और वहाँ त्रिवेणी के पंडों से मैं जो कुछ क
ा हूँ उसकी सत्यता की जाँच कर लीजिए। आज कल ज

राम०—यही, अलीहसन का बहू जी पर जैसा प्रभाव है वह क्या सहन करने योग्य बात है ? आप तो देवता पुरुष हैं ।

रामकिशोर की इन बातों को सुन कर पंडित जी पर जो असर पड़ा वह उनके निस्तेज मुख से भलीभाँति प्रकट हो रहा था । उनके मुख से उत्तर में एक शब्द भी न निकला । वे ऐसे मौन हो गए जैसे उनकी बोलने की शक्ति ही मारी गई हो ।

संध्या हो गई थी । दोनों आदमी शीघ्र घर पहुँचने के लिए तेजी से क़दम डालने लगे । रास्ते भर पंडित जी और राम-किशोर में से कोई एक शब्द भी नहीं बोला ।



[ ३४ ]

एक ओर तो रामकिशोर ने पंडित जी के कान भर दिये, दूसरी ओर उसने यह कोशिश की कि अलीहसन वहाँ से रफ़ू-चक्कर कर दिया जाय जिससे पंडित जी की समझ में यह अच्छी तरह आ जाय कि दाल में कुछ काला अवश्य है, नहीं तो यह लड़का भगा क्यों ? रामकिशोर का यह नित्य का नियम

ने में बुद्धिमानी की बात यह थी कि अगर नौकरों-चाकरं
अपने अनुकूल बातें समझा बुझा कर तैयार रखेंगे त
समय उनसे बहुत बड़ा काम निकलेगा जब पंडित ज
से कुछ जानना चाहेंगे, विशेष कर, उसका ख़याल था कि
येन केन प्रकारेण अलीहसन को भगा चुकेंगे तब उस
बन्ध में वे लोग जो बातें फैलावेंगे उनसे इस षड्यन्त्र
त अधिक सहायता मिलेगी।

नौकरों के जमादार का नाम था श्यामदास। वह दोपह
काम से फ़ुरसत पाने पर अपनी कोठरी में भोजन ब
था। उसी समय रामकिशोर ने उसके कमरे में पहुँच क
ऊँची आवाज़ में कहा—अरे अलीहसन के बारे में कु
ा है ?

बुझती हुई आग को मुँह से फूँक कर आश्चर्य और उत्क
ा का भाव प्रकट करते हुए श्यामदास ने कहा—का है बाबू
तो कुछ नाहीं सुना। खैरियत तो है ?

रामकिशोर ने कहा—खैरियत क्या होगी ? पीटा जायग
ला।

श्या०—मालिक तक खबर पहुँचाइ दियो का बाबू ? बहु

व न आवै पावइ। काहे से कि मालकिन हमार लोगन
तन छोड़ि कौनो नुकसान नाहीं कीन्ह।

रा०—भाई पंडित जी को सब बात मालूम हो गई।
ीहसन पर करारी मार पड़ेगी, यह तो तय है, रहा य
मालकिन को क्या होगा सो मैं नहीं बता सकता। भ
ामदास, मेरी तो राय यह है कि अलीहसन बेचारा भी क
!, मालिक का हाथ, क्रोध की हालत, न जाने अङ्ग भङ्ग क
ते तो वह भी बदनामी की बात। ऐसा करना चाहिए f
ा आपस ही में रह जाय। बाहर वाले सिर्फ़ इतना जानें f
सी वजह से नौकरी छोड़ कर चला गया। बड़े आदमी व
ज़त की बात है।

श्या०—आप ठीक कह रहे हो बाबू जी, साले को ऐस
ाय दें कि आपै भागि जाय, साँप मरै और लाठी न टूटै
त अच्छा, हम ई काम करि डरिहैं, आप निसाखातिर रहैं

इस बातचीत के दूसरे ही दिन अलीहसन बँगले से ल
ा हो गया। उसके चले जाने से बँगले में सभी प्रसन्न थे
था तो केवल दो स्त्रियों को। वे थीं कुसुम और कमला
ुम समझ गई कि रामकिशोर उसके विरुद्ध एक भय
षड्यन्त्र की रचना कर रहा है और राजाराम को भर

स्थिति से विवश हो जाने पर कुसुम के हृदय की संपू
ना उस प्रचण्ड क्रोध के रूप में परिणत हो गई जो मनुष
बावला कर देता है और जो अपने सामने केवल सर्वना
का दृश्य देखना चाहता है। इस कारण अपनी कमीज़
री पाकेट में एक बड़ा छुरा रखने के बाद एक भीषण संकल
के वह इस संसार को चलाने वाली महाशक्ति से धैर्य औ
ता का वरदान पाने के लिए बारम्बार प्रणाम करने लगी।

रात्रि के दस बजे पंडित जी कुसुम के कमरे में गये। चार
ई पर बैठते ही बोले, चपरासी तो भाग गया, घर की को
ज़ तो नहीं ले गया ?

कु०—भागने के वक़्त न वह मेरे पास आया था और न
ही उसे देख पाया था। घर की चीज़ों में कोई चीज़ ग़ाय
नहीं देखती हूँ।

पंडित जी ने उग्र रूप धारण करके पूछा—तुम्हें उस
ने से कुछ रंज है या नहीं ?

कुसुम ने उत्तर दिया—रंज तो मुझे बहुत है, उसके लि
, अपने लिए भी। उसके सम्बन्ध में आप के मित्र ने जैस
टी-सीधी बात फैलायी है और उसके साथ सा
के भी घर घसीट कर जैसा अन्याय किया है वह कुछ खु

पं०—मेरे मित्र ही क्यों, उससे कौन खुश था। नौक
करों से ले कर अम्मा तक को उस के विरुद्ध ही देखा। केव
उससे प्रसन्न थीं।

कुसुम ने दृढ़तापूर्ण स्वर में कहा—इसके लिए मु
ताना नहीं है।

पंडित जी ने पूछा—उसकी ओर तुम इतना क्यों झुक
कुसुम, वह तुम्हें क्यों इतना प्रिय मालूम होता था?

कु०—उस अनाथ बच्चे के प्रति मेरे हृदय में आप ही आ
की धारा उमड़ पड़ी थी। माँ का अपने बच्चे के लि
ा प्रेम होता है उस पर मेरा वैसा ही प्रेम था। इस प्रे
और लोग बरदाश्त नहीं कर सकते थे, इसी से सब ने उ
विरुद्ध शिकायत की।

पं०—किसी और लड़के के साथ इतना अधिक प्रेम
ते मैंने तुम्हें नहीं देखा कुसुम! इसी लड़के में ऐसी कौ
ख़ास बात थी।

कुसुम की आँखें भर आयीं। वह कुछ उत्तर न दे सकी
डत जी ने समझा कि कुसुम अपराधिनी है।

पंडित जी ने फिर पूछा—क्यों कुसुम! जब मैंने तुम्हार
रिचय पाकर तुम्हें ग्रहण कर लिया था तब तुमने मुझसे यह बा

के कई वर्ष प्रयाग में त्रिवेणी के तट पर सभी प्रकार के पुरु
मनोरञ्जन कर चुकी हो। ठीक ठीक उत्तर दो कुसुम, क्ये
तुम्हारे इसी उत्तर पर तुम्हारा भविष्य जीवन निर्भर है।
कुसुम की आँखों से आँसू की धारा उमड़ चली। उस
झ लिया कि अब कुशल नहीं है। नीच रामकिशोर ने
ल सच्ची बातें इन्हें बतला दी हैं बल्कि उन पर नमक मि
लगाया है। सत्य के विकराल स्वरूप को देखकर न
समें इनकार करने की हिम्मत रही और न स्वीकार
ने का वल उसमें सहसा आ सका। परन्तु, यदि नीचे झु
शिर, मौन जिह्वा, तथा शून्य में निरुद्देश्य भाव से टँ
आँखों का कोई अर्थ हो सकता है तो वह यही था कि ह
अपराध किया है।

पण्डित जी ने गरज कर कहा—क्यों रे पापिनी! बोल
ाँ नहीं? मुझे यह नहीं मालूम था कि तू मुझे ठग रही है
ीं तो उसी समय मैं तेरा काम तमाम कर देता। यदि तुझ
साहस हो तो इनकार कर दे, किन्तु मैं तुझे प्रयाग में
ा कर एक एक पाण्डे को दिखाऊँगा और तब जो कुछ
यहाँ नहीं बता रही है उसे त्रिवेणी-तट की पवित्र बालुक
एक एक कण मौन किन्तु घृणा के स्पन्दन से प्रभावित

पण्डित जी के क्रोध की मात्रा बढ़ती देखकर कुसुम थर-
र काँपने लगी और इस भय से कि कहीं वे मार न बैठें
सने चुप रहना ही उचित समझा, क्योंकि एक तो यह प्रायः
ख्य ही था कि वह अपराधिनी है, दूसरे यदि वह अपरा-
नी न भी होती तो यह अवसर बहस करके शंका-समाधान
रने का नहीं था।

अपने प्रश्न का उत्तर न पाने पर त्रिवेदीनारायण झल्ल
ठे और थोड़ी ही दूर पर सामने तिपाई पर बैठी हुई कुसुम
ो इतने ज़ोर से उन्होंने ढकेला कि वह बेचारी सिर के बल
मीन पर गिरी और सिर के रक्त की धारा से फ़र्श रंग उठी
ितना जल्द हो सका कुसुम उठी और दरवाज़े के पास
ीवाल के सहारे खड़ी हो गई। इस समय उसकी दशा उस
रिणी की सी हो रही थी जो किसी भूखे और झुंझलाये हुए
ाघ के सामने पड़ जाती है। जिन त्रिवेदीनारायण पर कुसु
ासन किया करती थी, जो उसके इशारों पर नाचते थे उन्ह
े उत्तेजित मुख-मण्डल की ओर दृष्टि डालने की ताब आ
ुसुम में नहीं थी। नैतिक पतन मनुष्य को कितना दुर्बल बन
ता है।

त्रिवेदीनारायण धीरे धीरे कुछ शान्त हुए। किन्तु, शा

ब करना क्या चाहिये, यही विचारणीय था। पण्डित जी
स बात से सन्तुष्ट हो सकते थे कि कुसुम अपने पूर्व पाप को
ाफ़ साफ़ स्वीकार कर ले तथा भविष्य में अपने जीवन को
धारने का वादा करे। किन्तु यहाँ तो जिस कठिनाई से वे
धिक खीझ उठे थे वह थी कुसुम का मौन व्रत धारण।
नकी समझ में इसका अर्थ यह था कि वह जैसी है वैसी ही
ी रहेगी। वे फिर बोले—कुसुम! इस तरह तुम मेरे साथ
हीं रह सकतीं। मैं तुम्हें घर में रख कर मुँह में कालिख नहीं
गाऊँगा। यदि तुम व्यभिचारिणी हो और वही बनी रहना
ाहती हो तो मेरे मकान से शान्तिपूर्वक निकल जाओ। इसी
तुम्हारी कुशल है।

किन्तु, कुसुम की तो ज़बान ही पर जैसे ताला लग
या था। न उससे 'हाँ' करते बनता था और न 'ना' त्रिवेदीना
ायण को उसके केवल सिसक सिसक कर रोने की आवाज़
ुनाई दी। इस क्रोध की अवस्था में भी वे यह अनुभव
रते थे कि स्त्री को घर से निकाल कर बाहर कर देने में
पनी ही बदनामी है, फिर भी यह दिखाने के लिए कि वे
िस सीमा तक जा सकते हैं वे उठे और दरवाज़ा खोलकर
न्होंने कुसुम को कमरे के बाहर निकाल दिया और भीतर से

क दम से बन्द कर दिया। इस दुर्दशा से उसने मौत का आ
ना ही अच्छा समझा। पति ने त्याग दिया, लड़के को
माज के सामने वह अपना लड़का नहीं कह सकती, अबोध
सनकाल का एक अपराध तक्षक की तरह उसे डसने को
दा तैयार है—यह सब सोचकर उसने सूर्योदय होने के
हले ही अपने जीवन की इतिश्री कर देने का निश्चय किया
रन्तु रामकिशोर, रामकिशोर भी तो न जीता रह जाय
दि मेरा सर्वनाश करने वाला यह निशाचर अपनी विजय
र गर्व से उन्मत्त होने के लिए रह ही जायगा तो मरने पर
ी मेरी आत्मा को सन्तोष न होगा। इसलिए पहले यह नरक
ी यातना सहने के लिए प्रस्थान करे, उसके बाद मैं भी अपने
पराधों का दण्ड भुगतने के लिए रवाना हो जाऊँ। उसका
ाथ उस छुरे पर गया जिसके भरोसे उसने यह कार्य करने
ा निश्चय किया था। सारा अपमान, सारा क्रोध, सारा परि
ाप, सारी वेदना इस समय केवल इसी एक निश्चय को कार्य
प में परिणत करने के प्रबल संकल्प में विलीन हो गया और
ल तक की सुशील कुलवधू कुसुम आज एक सफल हत्या
ारिणी होने का उद्योग करने लगी।

[ ३५ ]



वेरा होते ही रामकिशोर की हत्याका समा-
चार सारे बनारस शहर में बिजली की

रत ही नहीं थी। कुसुम भी बनारस के सार्वजनि
वन में बिलकुल अज्ञात नहीं थी; उसकी सुशीलता, उसक
-प्रेम आदि शहर भर में प्रसिद्ध था। इस कारण पंडि
के घर पर पुलिस की भीड़ के साथ साथ जनता की भ
त बड़ी भीड़ लग गई।

हत्याकारिणी कुसुम का मुख-मण्डल इस समय शानि
र गम्भीरता से परिपूर्ण था। पुलिस ने उससे बहुत चाह
हत्या के कारणों का भी पता उसी से लगा लें, लेकि
ने उत्तर दिया कि शेष सब बातें मैं अदालत ही के साम
गी। कुसुम की वाणी में कुछ ओज आ गया था औ
का कथन आत्मा की गहराई में से निकल रहा था। इस
ये दारोगा की भी यह हिम्मत नहीं हुई कि उसे अधिक प
न करें। पुलिस ने शहर के मैजिस्ट्रेट के सामने मामल
किया। उसने सेशन्स की अदालत में भेज दिया।

पहली पेशी के दिन नियमानुसार कार्यवाहियों के पश्चा
कारी वकील ने हत्या का अभियोग अदालत के साम
तुत किया। साथ ही उसने यह बताया कि अभियुक्त स्व
ीकार कर रही है कि उसने हत्या की। अतएव इस माम
सरकार की ओर से कुछ अधिक कहे जाने की ज़रूरत

ये थे, तथापि उनके कई वकील मित्रों ने यह अपना कर्त
झा कि अभियुक्त की ओर से कुछ पैरवी कर दें। इन्ह
लों में से एक ने कुसुम की ओर से अदालत से यह निवे
किया कि हुज़ूर, अभियुक्त से कुछ और बातें भी पूछ लेन
हिएँ। उन्होंने कहा—हमारा निवेदन है कि अभियुक्त
ध आदि मनोविकारों के वेग से अपनी विवेक-बुद्धि सर्वथ
कर यह कार्य किया। इस दशा में वह हत्या के अपराध
र निश्चित दंड की भागी नहीं हो सकती, और इसी कार
मामला इतनी जल्दी समाप्त नहीं किया जा सकता जित
दी हमारे दोस्त सरकारी वकील साहब चाहते हैं।

इसका उत्तर सरकारी वकील ने इस प्रकार दिया—

रामकिशोर पं० त्रिवेदीनारायण के यहाँ नौकर की हैसि
से रहता था। पंडित जी के तमाम घरेलू कामों की प्र
क स्वयं अभियुक्त थी और उसमें रामकिशोर का कोई हा
था। रामकिशोर तो पंडित जी की जमींदारी के कारब
देखरेख करता था। अतएव इन दोनों के अधिक सम्प
कोई विशेष अवसर .नहीं था। लेकिन, जैसा कि मैं आ
त कर बताऊँगा, और गवाहों के बयान से अपने कथन
द करूँगा, अभियुक्त का चरित्र अच्छा नहीं था, और सम्भ

दि इस तरह के क्रोध की ओर हमारे दोस्त का इशारा हो ो मैं इसे मँजूर करने को तैयार हूँ। मैं थोड़े से गवाह ऐसे श करूँगा जो आपको अभियुक्त की बदचलनी के बारे में रा पूरा ब्योरा बता देंगे। इतनी कार्यवाही के बाद पहली शी समाप्त हो गई।

इसके बाद की पेशी में सरकारी वकील ने कुछ गवाह पेश किये जिन्होंने अलीहसन चपरासी के साथ अभियुक्त के विशेष लपात की चर्चा की।

सेशन्स जज ने पुलिस के अभियोग और उसकी निर्दिष्ट धारा को स्वीकार कर लिया। फिर उन्होंने कुसुम से अपना बयान देने के लिए कहा। कुसुम ने इस प्रकार कहना शुरू किया—

सरकारी वकील साहब ने अभी जो यह कहा है कि मैं एक बदचलन औरत हूँ, सो यह बात सही है। मैं अब अपनी ज़िन्दगी से ऊब गई हूँ। और पाप ने मुझे इतना अधिक सुख नहीं दिया है कि अब अपने जीवन के अन्तिम समय में भी झूठ बोलूँ। मैं पापिनी अवश्य हूँ, लेकिन मैंने केवल एक बार पाप किया है और उसे भी अपने जीवन के नवयौवन काल में। मेरी एक सहचरी ने मेरी प्रवृत्तियों को ऐसा उभाड़ा कि मैं अपने काल में नहीं रह गई और अज्ञान में पड़ कर मैंने

पाप की कहानी गढ़ कर सरकारी वकील साहब ने स्वयं
एक बहुत बड़ा पाप किया है, जिसका उत्तर उन्हें ईश्वर की
दालत में देना होगा। मैं भगवान को साक्षी देकर कहती हूँ
अलीहसन मेरा पुत्र है, प्रेमी नहीं है और उसका पहले का
म राजाराम है। जब राजाराम उत्पन्न हुआ तब मेरे पिता-
ता ने अपने कुल की प्रतिष्ठा बनाये रखने के लिए मुझे
याग में लाकर छोड़ दिया। जिस दिन उन्होंने ऐसा किया
स दिन से लेकर चार वर्ष तक मैंने अपने पुत्र की रक्षा की
ख माँग माँगकर अपना और उसका भी पेट पाला। लेकिन
व-संयोग से राजाराम गंगा में डूब गया। मैंने उसे डूबा हुआ
मझा, लेकिन किसी मुसलमान ने उसकी रक्षा कर ली और
से पाल-पोस कर बड़ा किया। किन्तु उस मुसलमान में
मता नहीं थी, इसलिए, अलीहसन के रूप में मेरा राजाराम
योग से मेरे ही यहां नौकरी की तलाश में आया और मैंने
पने पतिदेव से सिफ़ारिश करके उसे नौकरी दिला दी। वह
रा पुत्र ही था, मैं उसके साथ पक्षपात क्यों न करती ? यह
क्षपात अन्य नौकरों को अप्रिय लगता था, और इस कारण कि
न्हें कोई प्रत्यक्ष कारण दिखाई नहीं पड़ता था, वे तरह तरह
ी बातें सोचते और गढ़ते थे। परन्तु, ईश्वर जानता होगा कि

अब रही यह बात कि रामकिशोर की हत्या मैंने क्यों की
कारी वकील साहब मुझे बदचलन कहते हैं और मैं राम
शोर को बदचलन कहती हूँ। रामकिशोर मेरे पीछे साल
ल से नहीं पड़ा था बल्कि मुझे उस समय से तंग कर र
जब मैं त्रिवेणी तट पर भीख माँगकर गुज़ारा करती थी
ने मुझे बहुत बहुत प्रलोभन दिये, लेकिन एक बार ही पा
के मैं इतनी संतुष्ट हो गई थी कि दुबारा फिर उसी रा
पाँव रखने की हिम्मत नहीं होती थी। कुछ दिनों के बा
मेरा लड़का भी खो गया तब अरइल के पास एक जग
पड़ी डालकर मैं अपने जीवन के दिन काटने लगी। राम
शोर को मेरा पता न लग सका, इसलिए बहुत दिनों त
से मेरा पिंड छूटा रहा। बाद को पति से मेरी भेंट हो ग
र मैं बनारस आकर रहने लगी।

इसके आठ नौ या दस साल बाद एक दिन मेरे पति
मुझसे पूछा—मेरा एक साथी मुसीबत में पड़ गया
ो तो उसे बुला लूं, लगान वसूली के काम की निगरा
सौंप दूँगा। मैं क्या जानती थी कि यही रामकिशोर पि
सिर पर सवार होने आ रहा है। मेरे घर आने पर इ
माश को ज्यों ही मेरा पता चला त्यों ही इसने मेरे पा

ड़ दूँगा। मैं भण्डा फूटने से अवश्य डरती थी लेकिन न
से उससे भी अधिक डरती थी। निदान, जब मैंने नहीं मान
उसने मेरे पतिदेव को मेरे सन्तानवती आदि होने का हा
अलीहसन के साथ मेरा अनुचित सम्बन्ध होने की बातें ग
बता दी। साथ ही उसने राजाराम को डरा धमका कर भग
ा। मेरे सतीत्व पर अनुचित आक्रमण का प्रयत्न, पति
कायत, समाज में बदनामी, बड़ी कठिनाई से अथवा
हुए कि ईश्वर के अनुग्रह से मिले हुए पुत्र का वियोग क
ा—ये सब बातें यदि हृदय में क्रोध नहीं उत्पन्न करेंगी
र वे कौन सी बातें हैं जो कर सकती हैं ? निदान मैंने अप
आप इस नर-पिशाच से बदला लेने का निश्चय किया।

पतिदेव का सन्देह इतना प्रबल हो गया कि वे आपे मे
। अन्त में उन्होंने मुझे ग्यारह बजे रात को घर से निका
दिया। मैं इस तिरस्कार के कारण और भी अधिक क्रो
उन्मत्त हो उठी और मैंने इस नराधम का अन्त करके आ
पराध को स्वीकार लेने तथा इस प्रकार गत दस वर्षों

स्त जनता ने मन्त्रमुग्ध की तरह सुना। यद्यपि अब कुसु
अवस्था तैंतीस वर्ष के लगभग थी तथापि उसके चेह
एक अद्भुत तेज और सुशीलता-जनित लावण्य था। य
ग्य अपने जीवन की त्रुटियों और भूलों को निस्सङ्कोच होक
कार कर लेने से घटा नहीं था, बल्कि और भी बढ़ गय
। इस समय सम्पूर्ण उपस्थित जन-समूह अपने हृदय
ोल कर मन ही मन सोच रहा था—क्या इस प्रकार
पनी यही एक है जो अभियुक्त होकर अदालत के साम
ी है? हममें से कितने हैं जिन्होंने कभी कोई पाप न
था? यदि बेचारी ने एक बार पाप का स्वाद चख क
ने को उसी के हवाले कर दिया होता और यदि
नकिशोर के कहने के अनुसार काम करने लग गई हो
भला क्यों यह ऐसी विडम्बना सहती? न इसे को
पिनी कहता, न पति घर से निकालता, और न अद
के सामने अपने पाप की कहानी इसे स्वीकार कर
ती। यह सच है कि सच्चे आदमी ही को तकलीफ़ें सह
ती हैं; झूठे और कपटी तो मौज से मज़े उड़ाते हैं और
नून उनके रास्ते में कोई रुकावट डालता है, न समाज
की आलोचना करता है।

ाफोड़ ]

भी कुसुम के बयान का काफ़ी प्रभाव पड़ा। ज्यों ही व
ड़ कहने को हुआ त्यों ही अदालत में सन्नाटा सा छा गया
ने कहा—यदि हम अभियुक्त के बयान के आधार प
ें तो उस पर उस क़ानून का रोष बहुत संयत हो जात
जिसके भीतर वह अपराधिनी सिद्ध की जा रही है
न्तु उसके बयान की भी बहुत सी बातें ऐसी हैं, जिनक
ाण आवश्यक है, साथ ही, जिनको जानना कठिन है। उद
ण के लिए, इस बात का पता लगाना कठिन है कि अभियुक
आचरण आगे चल कर अच्छा रहा या नहीं। और जब त
सम्बन्ध में पूर्ण सन्तोष न हो सके तब तक इस बयान क
कोई मूल्य नहीं। अब हमें यह देखना है कि यदि इस ए
न पर विशेष ज़ोर न दें तो भी यह बयान कुछ काम
कता है या नहीं। यदि यह प्रमाणित किया जा सके कि राम
शोर ने उसकी काफ़ी हानि की थी तथा उस पर छुरे क
ार करते समय अभियुक्त उचित क्रोध से उन्मत्त हो र
तो उसका काम चल जायगा। इसके लिए परिस्थिति प
ाश डाला जाना और उसी की दृष्टि से गवाहों का बया
ा ज़रूरी है। क्या अभियुक्त की ओर से पैरवी करने वा
ील इस प्रकार की गवाही पेश करने को तैयार हैं ?

[ ३६ ]

दैनिक पत्रों में कुसुम के बयान की रिपोर्ट पढ़ कर त्रिवेदी-नारायण दंग रह गये। अलीहसन के साथ उसका अनुचित सम्बन्ध नहीं था, यह जानकर उन्हें कुछ सन्तोष हुआ, यद्यपि यह समाचार कि उसने जीवन में एक बार व्यभिचार किया था, और उसी के परिणाम-स्वरूप अलीहसन उर्फ़ राजाराम की

का वध करके कुसुम ने जिस तेजस्विता का परिचय दिय
वह आनन्दप्रद थी।

त्रिवेदीनारायण आरामकुर्सी के सहारे पड़े हुए यही स
च रहे थे कि उनके दो आर्यसमाजी वकील मित्र, जिन्होंने ग
ायों पर कुसुम की ओर से पैरवी की थी, आ गये। नमस्
ादि होने के बाद वकीलों ने कुर्सियों पर बैठ कर कहा–
पको हम लोग रामकिशोर की हत्या के मामले में सफ़ा
ओर से गवाह बनाना चाहते हैं।

त्रिवेदीनारायण—मुझे तो आप लोग न घसीटें तो
च्छा हो। मेरा चित्त बहुत खिन्न है।

वकीलों में से एक ने कहा—श्रीमती जी को फाँसी दिल
ने की इच्छा तो आप की होगी नहीं। यदि उनकी ज़िन्दग
ा ली जाय तो विश्वास है कि वे समाज के लिए बिलकु
उपयोगी न होंगी। किसी अनाथालय या सेवासदन
म उनकी निगरानी में रक्खा जा सकता है। और आप
ई कष्ट भी नहीं होने पावेगा, केवल सच्ची बातें अदालत
मने कह देनी होंगी।

त्रिवेदीनारायण ने कहा—यदि आप लोगों का ऐसा
ग्रह है तो मुझे कोई आपत्ति नहीं है।

लने पावे। इससे बड़ी भारी हानि की संभावना है। क्योंकि
सरकार की मंशा है कि अभियुक्त को पूरा पूरा बदचलन
साबित करके उसको अधिक से अधिक सज़ा दिलाये।

अच्छी बात है, इतना तो मैं ज़रूर ही कर दूँगा। जो कुछ
ने अख़बारों में पढ़ा है उससे कुछ तो मैं भी सोचता हूँ कि
बात उतनी संगीन नहीं थी जितनी मैंने समझा था और एक
कपटी आदमी के चक्कर में पड़ कर मैंने धोखा खाया। ख़ैर,
अब तो जो हुआ सो हुआ।

एक मित्र ने कहा—अजी साहब, ग़लतियाँ आदमी ही से
होती हैं। लेकिन बेईमान और बदमाश आदमी ज़रा सी बात
को ऐसा बढ़ा देते हैं कि अनर्थ मच जाता है। इस मामले में
भी ऐसा ही हुआ है।

इसके बाद दोनों वकील चले गये। पंडित जी फिर विचार-
सागर में डूब गये।



सरकार की ओर से अजीब अजीब गवाह पेश किये गये। कोई तरकारी बेचने वाली औरत थी, जो शायद पंडित जी के

किया और काफ़ी संख्या में ऐसी बातें कहला लीं जिनसे यह सिद्ध हो सकता था कि इन लोगों की सारी जानकारी सुनी-सुनाई बातों पर निर्भर है।

सफ़ाई के गवाहों में प्रधान गवाह स्वयं त्रिवेदीनारायण थे। सरकारी वकील ने उनसे इस प्रकार बहस की।

स० व०—क्या अभियुक्त आपकी स्त्री है?

त्रि०—हाँ।

स० व०—वह आपके साथ कितने दिन से है?

त्रि०—दस वर्षों से।

स० व०—आपकी वह विवाहिता स्त्री है या रखेल?

त्रि०—विवाहिता।

स० व०—आपका विवाह कब हुआ था?

त्रि०—मेरा विवाह हुए सोलह वर्ष से ऊपर हो गये।

स० व०—तो ब्याह होने के बाद छः वर्ष तक आपकी विवाहिता स्त्री अपने मायके में रही, उसके बाद आप उसे घर में लाये। क्या आप लोगों में इस तरह का कोई रिवाज है?

त्रि०—नहीं रिवाज की वजह से ऐसा नहीं हुआ। अपने पिता से रुष्ट होकर मैं कलकत्ते होता हुआ रंगून को चला गया था। वहां कुछ ऐसा फँस गया कि कई वर्षों तक न आ सका।

स० व०—वहां आप कैसे फँस गये, क्या इसको भी स्पष्
त से बता सकते है ?

त्रि०—इसे जान कर आप क्या करेंगे ? जो आपके मतलब
बात हो उसे पूछिए ।

स० व०—अच्छा, ख़ैर, तो यह बताइए कि आपकी पत्नी
: वर्ष तक मायके में रही ?

त्रि०—नहीं, वह जहां और जैसे रही वह सब उसने अपने
यान में स्वयं कहा है, मेरे दुहराने की कोई ज़रूरत नही है

स० व०—अच्छा, आपने अपनी स्त्री को निकाल दिया य
ह अपने आप घर से निकल आई ?

त्रि०—नहीं मैंने उसे निकाला और केवल रामकिशो
भड़काने पर। यदि अलीहसन के साथ अनुचित सम्बन्ध की
त उसने मेरे चित्त पर न जमा दी होती तो मैं उसे कभी न
काालता, क्योंकि वह जिस प्रकार घर का प्रबन्ध करती थी
ौर जिस कौशल के साथ सब से व्यवहार करती थी वह
ादर्श था। मैं यह नहीं जानता था कि जीवन में उससे एक
ी बार भूल हुई है।

स० व०—क्या आप अभियुक्त के इस कथन पर विश्वास
रते हैं ?

स० व०—आपने उसे रात को कै बजे घर से निकाला ?

त्रि०—लगभग ग्यारह बजा होगा ।

इस जिरह के बाद सरकारी वकील ने कुसुम से जिर
ना शुरू किया—

स० व०—क्या आप यह बता सकती हैं कि आपने राम
शोर की हत्या का विचार कब किया ?

कु०—पति के क्रुद्ध होने पर मुझे अपना जीवन व्यर्थ
न पड़ा और अपनी इस दुर्दशा का कारण रामकिशोर
झ कर मैंने उसके जीवन का अन्त करके अपनी समा
करने का निश्चय किया ।

स० व०—घर से निकाली जाने के कितनी देर बाद आप
किशोर पर वार किया ?

कु०—बीस-तीस मिनट के बाद ।

स० व०—क्या आपके पति ने आपको एकाएक धक्का दे
ाल दिया ?

कु०—मैं यह नहीं जानती थी कि मेरे पति मुझे घर
ाल देंगे, किन्तु उस रात को रामकिशोर की हत्या करने
ार तो मैंने कर ही लिया था और इसी उद्देश्य से छुरा
ने पास रख लिया था ।

कु०—करती क्यों नहीं थी, लेकिन यदि किसी की नीय
ाब होती थी तो उससे किनारा कर लेती थी।

स० व०—क्या ऐसे भी कोई आदमी आपको मिले जिनक
यत ख़राब समझकर आपने उनका साथ छोड़ दिया ?

कु०—ऐसे आदमियों में रामकिशोर एक ख़ास आदम
। इसने मुझे बहकाने का बहुत उद्योग किया।

स० व०—अच्छा, यह बताइए कि जिस एक आदमी
थ आप का अनुचित सम्बन्ध हो गया था वह कौन थ
र कहाँ का था ?

कु०—वर्तमान अभियोग से इस प्रश्न का कोई सम्बन्ध है
थवा आप व्यर्थ ही मुझे परेशान करना चाहते हैं ?

स० व०—नहीं, नहीं, इसी अभियोग से सम्बन्ध है।

कु०—मुझे बताने में कोई आपत्ति नहीं है, क्योंकि अब
ई बात छिपाना नहीं चाहती। मेरे पिता कलकत्ते में एक ऊँ
रकारी कर्मचारी थे। मैं उन्हीं के साथ रहती थी। व
कत्ते ही मे 'भ्रमर' उपनाम से एक पुरुष ने मेरे पा
ट्ठियां भेजी थीं। और इसी तरह की दिल्लगी में पड़ क
भी 'कमल' नाम से उन चिट्ठियों का उत्तर दिया था
न्तु वे अचानक न जाने कहां लापता हो गये। फिर जीव

त्रिवेदीनारायण कुसुम की इन बातों को बड़े ध्यान स
रहे थे। 'भ्रमर' और 'कमल' शब्द कानों में पड़ते ही
क उठे ; कुछ सोचने लगे और जब तक उसकी बातें समा
तब तक ज़ोर से बोल उठे—क्या कहा ? 'कमल' तुम हो
मल' तुम हो !!—यह कहते कहते भावावेश से त्रिवेदीनार
ज़मीन पर गिर कर मूर्छित होगये।

अदालत का और अदालत में उपस्थित सम्पूर्ण दर्शक
डली का ध्यान इस विचित्र घटना की ओर आकर्षित
। कुसुम की जिरह रुक गई, सरकारी वकील, सफ़ाई
ील आदि सभी लोग तरह तरह के अट सलंड़ाने लगे।

अदालत की आज्ञा से अर्दली ने त्रिवेदीनारायण का मुँ
कर पंखा झलना शुरू किया। धीरे धीरे उन्हें होश आ
उन्होंने कहा—अदालत से मेरी प्रार्थना है कि इस दे
निर्दोष समझ कर छोड़ दे। इस स्त्री की सारी कठिन
ों की सृष्टि करनेवाला स्वयं मैं हूँ। घर से भाग क
कुछ दिनों तक कलकत्ते में ठहरा था और यद्यपि य
समय मेरी विवाहिता स्त्री थी तथापि अज्ञात रूप से मैं
को व्यभिचार में प्रवृत्त करके तथा बाद को होने वा
कष्टों का समस्त भार इसी पर डाल करके मैंने ऐसा प

फ़ोड ]

इसके चित्त में इस बात का उपस्थित रहना कि मैंने व्यभि
किया है, हृदय के निगूढ़ स्थल में पति के सम्मुख स्व
कलङ्किनी समझना, माँ होकर भी पुत्र को पुत्र की तर
र न कर सकना, यही क्यों उसके साथ अनुचित सम्बन्ध क
n-धारणा से उत्पन्न होने वाले कष्टों को सहना—आह ! इ
का उत्तरदायित्व मुझ पर है ? जज महाशय ! रामकिशो
हत्या का अप्रत्यक्ष कारण मैं हूँ और मेरा अपराध इतन
ा है कि उसकी सफ़ाई सैकड़ों वकील भी नहीं दे सकते
ी दशा में इस अभियोग का जो कुछ भी दण्ड हो वह मु
लना चाहिए।

त्रिवेदीनारायण के इस कथन को सुन कर जज महाश
थोड़ी देर के लिए सन्नाटे में आ गये। सम्पूर्ण अदालत
ी निस्तब्धता छा गई कि सुई गिरने की आवाज़ भी का
पड़े बिना नहीं रह सकती थी। थोड़ी देर तक जज साह
त चिन्ताशील हो गये। फिर अभियोग की कार्यवाही
ाप्त करके उन्होंने उच्च स्वर में घोषित किया कि निर्ण
न दिनों के बाद सुनाया जायगा।



[ ३८ ]

नियत तारीख़ पर जज साहब ने अपना निम्न-लिखित निर्णय सुनाना आरम्भ किया—

वास्तव में यह एक पेचीदा अभियोग है। हत्या के पहले अभियुक्त की यथेष्ट मानसिक उत्तेजना के कारण स्पष्ट हैं। यह तो अब निर्विवाद है कि वह एक प्रतिष्ठित कुल की सच्चरित्र स्त्री है। ऐसी स्त्री के सुव्यवस्थित गार्हस्थ्य-जीवन में

दू, विशेष कर ब्राह्मण स्त्री की जो दुर्दशा हो सकती
। तक पहुँचा करके, रामकिशोर ने अपनी हत्या के लि
भाविक कारण उपस्थित कर दिया था और मेरा तो य
ाल है कि यदि रामकिशोर की सौ ज़िन्दगियां होतीं तो र
: उसकी हत्या करना भी, उसके अपराध को देखते हुए
सी स्वाभिमानिनी स्त्री के लिए अस्वाभाविक न होता।
यह स्पष्ट है कि अलीहसन उर्फ़ राजाराम अभियुक्त औ
सके विवाहित पति की संतान है और यह समस्त कठिना
: साधारण भूल के कारण खड़ी हो सकी है। त्रिवेद
ायण ने अपनी विवाहित स्त्री के साथ कलकत्ते में प
र पत्नी रूप में नहीं, बल्कि प्रेमी और प्रेमिक रूप में सह
स किया। इस सहवास के समय दोनों की अवस्था क़ानू
दृष्टि से उन्हें बालिग़ सिद्ध करती है, क्योंकि यह मामल
ाह-अठारह वर्ष के बाद का है और इनमें से स्त्री की उ
समय तैंतीस वर्ष के लग भग है और पुरुष की छत्ती
। ऐसी स्थिति में दोनों ने जान बूझ कर पाप कर्म कि
र दोनों ही उसके परिणामों को भोगने के लिए बाध्य हैं
भियुक्त के पक्ष में यह कहा जा सकता है कि उसे जीवन
वश्यक से अधिक दण्ड मिल चुका है अतएव मैं अभियु

तु, साथ ही काशी आर्यसमाज के सभापति पं० त्रिवेद
ायण की स्थिति को बहुत कमज़ोर बना दिया। उन्हे अप
ओं की बधाइयों को स्वीकार करते समय बहुत झेंपना पड़ा

घर में दादी और कमला के हर्ष में शोक भी मिश्रित थ
इसलिए कि कुसुम छुट कर सकुशल घर आ गई तथा कु
प्रतिष्ठा बच गई और शोक इसलिए कि राजाराम न जा
ां चला गया।

दादी की आँखों में आँसू देखकर कुसुम ने कहा—दा
र्थ दुखी मत होओ। ईश्वर मेरे ऊपर अनुकूल होंगे
ाराम भी ज़रूर लौट आवेगा।

कमला सामने खड़ी थी। कुसुम की इस आशावादिता
बहुत उत्साह मिल रहा था।

दादी ने आँसुओं को पोंछते हुए कहा—बहू, मैं तो स
ानी हूँ, मेरा भैया आवेगा तो इसी कमला के भाग्य से
तो जब से जाना कि वह तेरी गोदी का लाल था तभी
सोच रही हूँ कि कमला का उससे विवाह होता तो कै
च्छा होता।

कु०—मेरी तो न जाने कितने दिनों से यही अभिलाषा
ही, परन्तु, तब तो होठों पर ऐसा नही ला सकती थी। अ

स्त्रियों ने ज्योतिषी को बुलवाकर पूछताछ की पंडित ज
आर्यसमाजी विचारों की परवा न करके एक ब्राह्मण क
ा-पाठ पर भी बैठा दिया ; और भी जो कुछ हो सका स
किया। ईश्वर से प्रार्थना की ; आँखों के जल से उन
लाया ; रोम रोम से राजाराम को वापिस भेज देने के लि
ह्वान किया। पं० त्रिवेदीनारायण ने यह सब करने के लि
ाय न निकाल कर अपने संगठन-बल से राजाराम को वापि
ाने का प्रबन्ध किया। उन्होंने थाने में हुलिया करवा दी औ
हज़ार रुपये इनाम घोषित कर दिया। किन्तु, यह सब कर
भी राजाराम का कहीं पता न चला। सब तरह से निरा
कर जब एक दिन त्रिवेदीनारायण घर पहुँचे तब नित्य क
ह दादी और कुसुम उनके पास पूछने के लिए आईं कि कु
ां लगा या नहीं।

त्रिवेदीनारायण ने कुछ उत्तर नहीं दिया। किन्तु, उनक
खों से निकलने वाले आँसुओं ने सब बातें बता दीं। कुसु
कलेजा पकड़ लिया, दादी की कमर ही टूट गई और बेचा-
ाला की तो आकांक्षाओं का महल ही टूट गया। घर भ
व्याकुलता का भाव फैल गया।

राजाराम को ढूँढ़ने के सब प्रयत्न तो विफल हुए, लेकि

लेगा। दादी कुसुम का प्रबोध करती तो कुसुम त्रिवेदीनारा-
ग का ढाढ़स बँधाती, लेकिन सच पूछिये तो तीनों ही
क दूसरे को समझाने के योग्य नहीं थे, समय पड़ने पर सभी
धीर हो जाते थे।

राजाराम के वियोग से यों तो सभी को कष्ट था, लेकिन
दे यह कहा जाय कि कमला का कष्ट सबसे अधिक था तो
क दृष्टि से इसमें कोई अतिशयोक्ति नहीं। कारण यह कि
सुम, त्रिवेदीनारायण आदि तो खुल्लमखुल्ला उसके लिए
धो कर भी अपने हृदय को समझा-बुझा लेते थे, किन्तु
मला के लिए यह साधन भी सुलभ नहीं था। दादी ने राजा
म के साथ उसके विवाह की कल्पना करके तथा उसक
थेष्ट प्रचार करके कमला के मुँह में ताला लगा दिया था
था उसकी आँखों को आँसू दिखलाने से मना कर दिया था
सी दशा में भीतर की आग बुझने के कोई लक्षण नहीं थे।

कहावत है कि प्रीति और खाँसी दबाये नहीं दबती, छिपाये
हीं छिपती। कमला का प्रेम भी छिपाने से अब छिप नहीं
का। वास्तव में वह राजाराम को उसी दिन से चाहने लगी
ी जिस दिन उसने उसे देखा था। लेकिन उसके प्रेम
ास्ते में बहुत बड़ी बाधा थी। यदि वह आरम्भ से ही राजा

ृष्य अलीहसन होकर उसके सामने आया तब अपने हृद
भावों को दबाने के सिवा वह कुल-बाला और क्या क
ती थी। राजाराम पर सबने कलंक आरोपित किया, परन
ला ने उस पर से अपना विश्वास नहीं हटाया। उसे पू
भरोसा था कि मामी अलीहसन को लड़के की तर
नती हैं और इसके लिए वह कितनी कृतज्ञ थी, यह कह
बात नहीं। इसी से जिस दिन लोगों द्वारा सताये जाने
ए अलीहसन एकाएक भाग गया उस दिन तो अन्न-ज
ग कर वह कई दिनों के ज्वर की तैयारी कर बैठी थी
ी अवस्था में यह सहज ही अनुमान किया जा सकता है
ीहसन के राजाराम-रूप में प्रकट होने से उसे कितना आ
हुआ होगा, साथ ही उसके वियोग ने उसके हृदय में कैस
ड़ा का संचार किया होगा। वेदना के वेग को सहन
क्त होकर वह फिर बीमार पड़ गई और अपने जि
को उसने इतने दिन तक गुप्त रक्खा उसे ज्वरोन्माद
स्था में इस प्रकार प्रकट करने लगी—राजाराम ! राज
! अलीहसन ! अलीहसन ! ऐ मेरे प्यारे राजाराम
ाँ हो मेरे राजाराम ! हा हा हा ! आदि आदि।

कई दिनों तक कमला की यही अवस्था रही। सब लो

दशा होती थी दूसरी ओर त्रिवेदीनारायण समाचार-पत्रों द्वारा, पुलीस द्वारा तथा अन्य जिन किन्हीं साधनों से सम्भव समझते, राजाराम का पता लगाने की कोशिश करते थे। धीरे धीरे कमला तो अच्छी हो गई, किन्तु, राजाराम का पता नहीं चला। उसके वियोग के कारण घर के सभी लोगों की दशा शोचनीय हो गई। अपनी कोशिशों में पंडित जी असफल होने पर प्रायः उन लोगों पर अपना क्रोध उतारते थे जो उनके आसपास होते और जिन्हें वे राजाराम को भागने के मामले में सहायक समझते थे।



[ ३६ ]

त्रिवेदी नारायण के यहाँ से भाग कर राजाराम गंगा के किनारे गया। वहाँ वह इधर उधर घूमता रहा। संध्या का समय था। उसे भूख लग आयी। कुछ रुपये उसके जेब में पड़े थे। पास ही हलवाई के यहाँ से पूड़ी लाकर उसने खाया

ख़ुदा किया क्यों ज़मीं पै पैदा
जो ठोकरें था सदा खिलाना ?
दिया ही फिर आदमी का तन क्यों,
किसी ने जब आदमी न माना ?
तमाम ऐशो आराम में है.
गुज़ारता ज़िन्दगी को कोई।
हमें है दुशवार साँस लेना,
है रात-दिन अश्क़ ही बहाना।
नहीं समझता कोई कि हम सब,
बने हैं बस मुश्ते ख़ाक से इक।
अमीर को भी ग़रीब को भी,
है एक दिन ख़ाक ही हो जाना।

इसी समय एक बूढ़े साधु वहीं आ गये और चुपचाप गाना सुनने लगे। राजाराम को यह बिलकुल नहीं मालूम हुआ कि यहाँ कोई आ गया है।

गाना समाप्त होने के बाद राजाराम ने ज्यों ही दृष्टि फेरी त्यों ही सामने साधु को खड़े देखकर वह नम्रता से धरती पर गड़ सा गया। चरणों के पास माथा रख कर उसने प्रणाम किया।

साधु ने मुसकरा कर आशीर्वाद दिया और पूछा—बेटा,

म्हारे गाने में इतनी मधुरता न आती। भला बेटा, बताओ तो
ही, तुम्हारे ऊपर क्या मुसीबत पड़ी है?

मेरे दुःखो की कहानी बड़ी लम्बी है, महात्मा जी, और आप
। उससे कुछ लाभ नहीं होगा—राजाराम ने उत्तर दिया।

साधु ने तुरन्त ही कहा—मुझे लाभ होगा या नहीं, इसे
म नहीं समझ सकते बेटा! मेरा काम ही क्या है। भगवान
ा भजन करना और तुम्हारे जैसे दुखी लोगों की सहायत
रना। मुझे छोटी और लम्बी कथा में भेद नहीं करना है
ा, मैं यहीं आसन लगा कर बैठ जाता हूँ, तुम अपना पूर
ल सुनाओ, शायद मुझसे तुम्हारी कुछ सहायता बन पड़े।

यह कह कर साधु ने एक चौड़ी सीढ़ी पर अपना झोल
ादि रख कर आसन लगा ही लिया।

राजाराम भी सामने बैठकर बोला—महाराज! मैं बहुत
भागा लड़का हूँ। लड़कपन से ही मेरे माता पिता का को
ा नहीं।

सा०—अच्छा तो तुम्हारी परवरिश किसने की?

रा०—एक मौलवी साहब ने।

सा०—तो तुम्हें यह कैसे मालूम कि वे तुम्हारे पित
हीं हैं?

नहीं हो सकती। हाँ, माता ज़रूर, मुझे थोड़े दिन हुए, मिल गई। उनकी दया देख कर मैं उन्हें माता से भी बढ़ कर मानता हूँ। वे स्वयं कहती हैं कि मेरी माता वे ही हैं। परन्तु, बात समझ में नहीं आती।

सा०—सो क्या ?

रा०—मैं उनका लड़का किस तरह हुआ सो समझ में नहीं आता ?

सा०—उसमें कठिनाई क्या है ?

रा०—महाराज ! बात यह है कि अपने मौलवी साहब के अत्याचारों से ऊब कर मैंने यहीं के एक रईस के यहाँ नौकरी कर ली। आप तो उन्हे जानते होंगे वे शहर के आर्यसमाज के सभापति हैं।

कहने को तो झोंक में राजाराम यह कह ले गया, लेकिन तुरन्त ही उसने सोचा कि यह सब न कह कर मुझे गोल मोल बातें करनी चाहिए थीं। इसलिए आगे वह जो कुछ कहने जा रहा था उसे रोक कर बोला—महाराज ! देखिएगा, यह बात कहीं प्रकट न कीजिएगा, नहीं तो मेरे ऊपर आफ़त आ जायगी।

तुम इसके लिए निश्चिन्त रहो। मैं तुम्हारा अहित नहीं होने दूँगा, बेटा।

म हो गई। उसने फिर कहा—वहीं, मालिक के घर में जो ालकिन बहू हैं वही मुझसे कहती हैं कि मैं तेरी मां हूँ।

साधु ने ज़ोर से कहा—ठीक तो है, जितने अनाथ बच्चे हैं ाभी शीलवती देवी के लिए लड़के ही हैं।

नहीं, नहीं,—राजाराम ने तुरन्त ही कहा—उस तरह की ां नहीं, वे तो कहती हैं कि मैं तेरी जन्मदात्री माँ हूँ।

सा०—अच्छा, फिर क्या हुआ ?

रा०—हुआ तो संक्षेप में यह कि उनके व्यवहार के कारण ूसरे नौकर-चाकर मुझसे ईर्ष्या-द्वेष करने लगे और उनके ारण मुझे वहां से भागना पड़ा। लेकिन मैं सदा यही सोचा करता हूँ कि आख़िर मामला क्या है ? देवी जी मुझे क्यों अपना लड़का बतलाती हैं। और, आपको यह भी बता दूँ कि ंडित जी की कोई सन्तान जीवित नहीं है, एकाध बच्चे हुए, ो होते ही मर गये।

सा०—बच्चा, है तो यह एक पहेली। अब संध्या करने का समय आगया। उससे निबट लूँ तो तुमसे फिर बातें करूँ।

'अच्छा' कह कर राजाराम थोड़ी दूर अलग चला गया और अपना वही प्यारा पुराना गीत गुनगुनाने लगा।

[ ४० ]

संध्या से छुट्टी पाने पर साधु ने राजाराम को फिर बुलाया और कहा—बच्चा, यद्यपि मैं इस नगरी में आज ही बहुत दिनों के बाद—शायद सोलह वर्ष के बाद आया हूँ और मेरे परिचितों में से न जाने कौन मरा होगा, कौन जीता होगा, फिर भी अगर तुझे कोई नौकरी चाकरी करनी हो तो मुझसे

कती, इसलिए मैं किसी की नौकरी नहीं करूँगा। किसी
रह पेट न पलेगा तो भीख माँग कर ही खालूँगा।

सा०—ना बेटा, बल्कि तुम्हे यह कहना चाहिए कि किसी
रह पेट न पलेगा तो किसी की चार बातें सहकर भी सिह
त करूँगा और अपने दिन काटूँगा। भीख माँगना भले
ादमी का काम नहीं है। तुम अभी लड़के हो, ऐसी बुरी
ादतों में तुम मत पड़ो। इससे आत्मा का हनन हो जात
।

रा०—आत्मा का हनन क्या महाराज ? इसे तो मैंने नही
मझा।

सा०—बच्चा, यह तो देखते ही हो कि कोई चार बाते
हे बिना मुफ्त मे एक पैसा भी नहीं देता। अपमान सहते
हते जब बेहयाई आ जाती है तब कहा जाता है कि इस
नुष्य की आत्मा का हनन हो गया।

रा०—महाराज ! यदि मैं आप ही के साथ रहूँ तो क्या
र्ज है ? मेरे दुखी चित्त को आपकी बातों से बहुत शान्ति मिल
ही है।

सा०—लेकिन बेटा, मेरे साथ तू अधिक दिन रह नहीं
केगा। और अगर रहेगा तो यह तेरा शरीर, जो अभी

सा०—नहीं, नहीं, अभी तू मेरे साथ नहीं रह सकेगा
मुझे कल ही किसी प्रतिष्ठित आदमी के यहां काम पर लग
ा।

रा०—परन्तु, काम में मेरा जी न लगेगा, महाराज
ी अम्मा के वियोग में मुझे बेहद तकलीफ़ है।

साधु ने हँस कर कहा—तो क्या मेरे साथ रह कर तू चै
हलुआ और मालपुआ उड़ाना चाहता है? मैं वैसा अभी
ु नहीं हूँ, बच्चा। मैं तो भगवान का ग़ुलाम हूँ। उनक
री में कभी रोटी का एक टुकड़ा मिल भी जाता है, कभ
ीं भी मिलता।

राजाराम ने चकित होकर पूछा—तो महाराज! भगवा
ा मुफ़्त ही में काम लेते हैं, फिर तो वे मेरे मौलवी साहब
अधिक कंजूस और अनुदार हैं।

साधु फिर हँस कर बोले—नहीं, नहीं, न वे कंजूस
र न अनुदार हैं, उनके समान तो कोई दाता ही नहीं;
सी चीज़ देते हैं जो संसार में कहीं मिल नहीं सकती
किन यह सच है कि वे चीज़ें हलुआ और मालपुआ नहीं है

फिर वह क्या है बाबा जी? राजाराम ने बहुत विन

आनन्द, शान्ति। जो आनन्द और जो शान्ति किसी करोड़पति को नहीं प्राप्त है वह मुझे प्राप्त है।

राजाराम ने आर्त्त स्वर से कहा—तो शान्ति ही तो मुझे भी चाहिए, महाराज! छोटी अम्मा से अलग होकर भी अगर मैं कहीं शान्ति से रह सकूँगा तो आप ही के श्री-चरणों में।

साधु ने थोड़ी देर तक विचार-मग्न रह कर कहा—अच्छा, अगर तेरा ऐसा ही आग्रह है तो मुझे कुछ आपत्ति नहीं है।



[ ४१ ]

तबियत बहलने का कोई उपाय न देख कर कुसुम की उपस्थिति में एक दिन त्रिवेदीनारायण ने कहा—चाची अगर राय हो तो तीर्थाटन करने चलें। यह बात न केवल वृद्धा को बल्कि कुसुम को भी पसन्द आ गई। शीघ्र ही पूरा परिवार तीर्थ-यात्रा के लिए निकल पड़ा।

[त्रि]वेदीनारायण तथा दादी का कष्ट भी थोड़ी देर के लिए हल्का [हो] गया। किन्तु कमला का तो कहीं जी ही नहीं लगता था। [क]ल्पना के राज्य में वह कभी राजाराम से बातें करती, कभी [उस]से उलहने देती, कभी अपना प्यारा गाना सुनानेको कहती [औ]र कभी स्वयं हारमोनियम पर कोई गीत गाकर उसे रिझाने [क]ी चेष्टा करती। ये बातें उसे इतनी वास्तविक मालूम होती थी [कि] बाहर की सभी वस्तुएँ उसे स्वप्न सी प्रतीत होती थी।

हरद्वार में पहुँचने पर जब सब लोग गङ्गा-स्नान कर रहे [थे], उस समय कमला ने दादी का ध्यान एक लड़के की ओर [आ]कर्षित किया। यह लड़का राजाराम से बिलकुल मिलता [जु]लता था। दादी ने कुसुम को बताया और कुसुम ने त्रिवेदी[ना]रायण को। तब तक लडका गङ्गा में से जल्दी जल्दी निकल [क]र भागने की चेष्टा करने लगा। त्रिवेदीनारायण ने बड़े ज़ोर से [चि]ल्ला कर कहा—पकड़ो, पकड़ो, इस लड़के को, जाने न पावे [दो] तीन आदमियों ने उसे पकड़ लिया और जब तक त्रिवेदी[न]ारायण बाहर निकले तब तक उनकी घबराहट से भरी हुई [उन]की आवाज़ के कारण इस भ्रम में पड़ कर कि लड़का शायद [कु]छ चोरी आदि करता रहा हो, वहाँ एक ख़ासी भीड़ [ज]मा हो गई। त्रिवेदीनारायण को निकट आते देख कर लड़का

गया, साथ ही सम्पूर्ण उपस्थित जनता भी चकित और स्मित हो गई। शीघ्र ही कुसुम ने वहाँ पहुँच कर उसे गोद ाया और पुलकित होकर कहा—बेटा, डरो मत और न अचर ो, अपने पिता के पैरों पर गिर कर प्रणाम करो। राजारा वेदीनारायण के पैरों पर पड़कर रोने लगा। धीरे धीरे दा वहाँ पहुँच गईं। कुसुम ने उसे पंडित जी के पैरों पर ा कर दादी से प्रणाम करने को कहा। दादी ने आँखों नन्द के आँसू भर कर आशीर्वाद दिया।

थोड़ी दूर पर बैठे हुए एक बूढ़े साधु इस विचित्र दृश्य त चकित-विस्मित होकर देख रहे थे। एकाएक उनके जी या कि चलकर देखें, मामला क्या है। भीड़ ने साधु दरपूर्वक स्थान दिया, उनकी ओर त्रिवेदीनारायण ने दर-दृष्टि फेरी। किन्तु उपस्थित जनता ने फिर एक नय य देखा—पिताजी! पिताजी!! मुझ अधम और पापी ा करो, आदि कहते हुए त्रिवेदीनारायण उनके चरणों प ड की तरह लोट गये।

साधु की आँखों से आँसुओं की वर्षा होने लगी। कुसुम ही, कमला, राजाराम तथा उपस्थित जनता के कौतूहल न था।

# अरुणोदय

[ विविध विषय-विभूषित मनोहर
मासिक पत्र ]

सम्पादकः—

## पं० गिरिजादत्त शुक्ल बी० ए०

वार्षिक मूल्य ढाई रुपया, छः माही डेढ़ रुपया

# जगद्गुरु का विचित्र चरित्र

## निराला उपन्यास

### [ गिरीश-रचित ]

हिन्दी-साहित्य में यह उपन्यास एक विशेष स्थान रखता है। हिन्दी में भौंड़ा, अशिष्ट, कुरुचिजनक परिहास-साहित्य भले ही हो, परन्तु उच्चकोटि के व्यङ्ग और मृदुहास से परिपूर्ण रचनाओं का सर्वथा अभाव है। गिरीश जी ने इस नवीन शैली का समावेश करके हिन्दी-साहित्य का असीम उपकार किया है। एक वार मँगा कर इस अनूठी रचना का रसास्वादन कीजिए; इसका चमत्कार आप के हृदय में अपार आनन्द का संचार करेगा। मूल्य केवल आठ आना।

# ब्रिटिश सरकार

और

# भारत का समझौता

स्वराज्य आन्दोलन के इतिहास, वाइसराय के नाम महात्मा गाँधी के पत्र, सन्धि के लिए सप्रू-जयकर की दौड़ धूप, राउण्ड टेबुल कानफ्रेन्स के तमाशे के रोचक वर्णन, **लन्दन में भारतीय माडरेटों की ताक्-धिनाधिन नाच,** तथा उस पर मज़ेदार टीका-टिप्पणी-सहित सजिल्द, दो रंग के बढ़िया व्यंग चित्र से पूर्ण और प्रोटेक्टिंग कवर से विभूषित पौने दो सौ से अधिक पृष्ठो की पुस्तक का दाम केवल एक रुपया ।

# [ 'बाबू साहब' ]

## उपन्यास

[illegible]

चरित्र-चित्रण में भी आपने रचना-चातुरी और कला-कुशलता का अच्छा परिचय दिया है। 'अजीत' के भावों के प्रस्फुटन, उसके मनोविकारों के तारतम्य, उत्साह की तरंगभंगो, आदर्शवाद और यथार्थवाद के झकोरों, राग-विराग की प्रतारणाओं आदि के वर्णन में आपने सराहनीय कौशल प्रदर्शित किया है। उपन्यास की भाषा भी सरल, सुबोध, लचीली और फबीली है। मानसिक विकारों की सूक्ष्म ऊहापोह में भाषा की सरलता और सबलता को संयुक्त रखना आपकी लेखन-कला